आगे पूरी सडक बादलो से घिरी थी। चार हाथ आगे की हर चीज़ धुंधली दिखाई देती थी। पहाड़, पेड, घाटी और सड़क, सब कुछ अदृश्य होता जा रहा था। हुआ हुआ-हुआ हवा के थपेडे और टपटप्-टपटप् वर्षा की बूदें। उसने शीशा चढा दिया। कुछ देर लगता रहा जैसे चढाई का वह रास्ता उन्हे सीधा आकाश मे ले जा रहा हो—पहाड, पेडो और चिड़ियो से बहुत ऊपर। मगर धीरे-धीरे बादल ऊपर उठने लगा और पहले से कही तीखी बूदें शीशे से टकराने लगी। वह शीशे से सिर सटाए देखता रहा। धुध मे से बाहर आती सड़क। उस सड़क से बहुत दूर एक और सडक। उस सड़क की मुडेर, सडक से घाटी की तरफ उतरती पगडडी, हेडमास्टर बर्टन की त्योरियां, ज़ीने पर गूजती पैरों की आवाज़, चादी की घटियों जैसी हंसी और एक बहुत आत्मीय स्वर, "देखिए, आप खुद उन्हे लाने जाएंगे, जाएगे न ?"

"देखो," उसने कुन्तल की तरफ मुडकर कहा।

कुन्तल अपने मे ही खोई हुई बैठी थी। कुछ चौककर बोली, "कहिए।"

"मैं तुम्हे एक सुझाव देना चाहता हूं। अगर हम लोग आपस मे बात करके किसी निश्चय पर नही पहुच सकते, तो क्यों न सारी स्थिति को किसी तीसरे आदमी के सामने रखकर देख लिया जाए ? तुम चाहो, तो हम लोग यहा से सीधे लखनऊ चल सकते है। वहां तुम्हारे पिता के सामने बैठकर सारी बात की जा सकती है।"

"हमे किसी के सामने कोई बात नही करनी है।" कुन्तल के माथे की सलवटें पहले से गहरी हो गई। "हम लोग बच्चे तो हैं नही जो किसी तीसरे आदमी के सामने बैठकर बात करेंगे।" और उसकी तरफ से आखें हटाकर सामने की तरफ देखते हुए उसने कहा, "और पिताजी के सामने तो हम कभी भी कोई बात नही करेंगे।"

"तो ठीक है। मैंने यह बात तुम्हारी नज़र से कही थी।" कहकर चन्दन ने फिर शीशे मे चेहरा सटा लिया और बाहर देखने लगा।

रामबन के घातक मोड। गहरी खड्ड मे चनाव शोर करता बह रहा था। आवाज़ वातावरण मे गूज पैदा कर रही थी। धार इस तरह पत्थरों से टकरा रही थी और इतनी तेज़ी से आगे बढ़ रही थी कि लगता था, वह सारे पहाड़ को तोड़कर रहेगी। एक मोड पूरा होने से पहले दूसरा मोड, फिर तीसरा। वह फफकता हुआ खूनी नाला सामने आ गया, जो सडक पर से बहता हुआ चनाब मे गिरता है और जिसकी वजह से हर बरसात के दिनो मे सड़क कई-कई बार टूट जाती है। नाला पार करते हुए बस दो एक बार धचके खा गई। बहुत-से छीटे उड़े और क्षण-भर के लिए सबके दिल दहल गए। मगर बस सही-सलामत नाला पार करके मोड मुड गई। फिर रामबन की दुकानें, चनाव का झूलता पुल, दरिया के साथ-साथ जाती सडक की चढाई···। वर्षा और बादल अब पीछे रह गए थे और दरिया की सतह पर खुली धूप फैली थी।

कुन्तल ने अपनी साडी के पल्ले को अच्छी तरह बाहों के गिर्द लपेट लिया। उसके मन मे बहुत उलझन हो रही कि सफर पूरा होने मे क्यो नही आ रहा। घण्टों से वे लोग इसी तरह हिचकोले खाते बैठे थे और सफर था जैसे एक ही मुकाम के इर्द-गिर्द घूमते जा रहे हों, या जैसे सडक के अन्दर से ही और सडक निकलती आ रही हो और रास्ता मकडी के जाले की तरह अपना ताना-बाना और-और फैलाए जा रहा हो।

फिर अभी जम्मू पहुंचकर एक रात—जाने कैसी रात—जो उन लोगो के साथ-साथ काटनी थी और उसके बाद आगे खुरजा तक का सफर ··। क्या सफर किसी तरह छोटा नही हो सकता था ? कुछ ऐसा नही हो सकता था कि रास्ते के सब पड़ाव जल्दी-जल्दी तय हो जाएं और वह तुरन्त अपने उस 'क्वार्टर' मे जा पहुचे जो उसका अपना,

एकमात्र अपना घर था और जहां रहते रात-दिन उसे उन दो आंखों का सामना नहीं करना पड़ता था जो जब-तब स्थिर होकर एक अभियोगपूर्ण दृष्टि से उसे देखने लगती थी, देखती रहती थी···!

वह उन आंखों के अभियोग का क्या उत्तर दे सकती थी ? स्थिति क्या ऐसी थी कि उसे आपस में बात करके स्पष्ट किया जा सके ? कितने दिनों से उस स्थिति को अपने मन में स्पष्ट करने के लिए वह अन्दर ही अन्दर संघर्ष कर रही थी ? परन्तु वह संघर्ष क्या उसे किसी भी परिणाम तक ले जा सका था ? एक और जाल था जो जीवन को बाहर से अपने में कसे था। वह कितना चाहती थी कि अपने को दोनों में से किसी एक जाल से मुक्त कर सके, परन्तु उसके चाहने से कुछ भी तो नहीं होता था। और ऐसी स्थिति में वह किसी से बात कर ही क्या सकती थी ? क्या उसने कभी सोचा था कि उसे जीवन में अपने ही अन्दर के संघर्ष से इस तरह पिसना पड़ेगा ? कहां यूनिवर्सिटी के वे दिन, जीने का वह उत्साह और मन की बड़ी-बड़ी आकांक्षाएं, और कहां आज की यह घिसटती-छटपटाती ज़िन्दगी। क्या उसके अन्तर्द्वन्द्व को उसके अतिरिक्त और कोई भी समझ सकता था ?

उसने अपने विचारों को रोका और सिर को उठाकर मील के पत्थर की प्रतीक्षा करने लगी। एक पत्थर से दूसरे पत्थर तक जाने कितना फासला था कि तय होने में ही नहीं आता था। दूर से एक पत्थर आता दिखाई दिया, मगर पास आने पर वह ठीक से पढ़ा नहीं गया। ठीक से पढ़ने के लिए खिड़की की तरफ उचकना ज़रूरी था। उसने अपने अन्दर से उठती उसास को दबाया और दूसरे पत्थर की प्रतीक्षा करने लगी। जाने कितनी-कितनी प्रतीक्षा के बाद फिर दूसरा पत्थर आया। उस पर भी इतनी ही लिखाई पढ़ी जा सकी—कुद तीन मील। अभी कुद ही तीन मील था, तो जम्मू जाने कितनी दूर होगा ?

"वह कोठी है जहां शेख अब्दुल्ला और उसके साथी नजरबंद हैं," पीछे की सीट से किसी ने कहा।

लोग उचक-उचककर खिड़कियों से बाहर देखने लगे। स्नेह भी अपनी सीट से उठकर उनकी तरफ आ गई और उनके ऊपर झुककर बाहर देखने का प्रयत्न करने लगी। उसे कोठी नज़र नहीं आई, इसलिए वह और भी झुक गई। उसके वक्ष का उतार चढ़ाव चेहरे के बहुत पास आ जाने से चन्दन ने चेहरा एक तरफ हटा लिया। इससे पति-पत्नी के शरीर फिर एक बार आपस में छू गए। स्नेह जब वहां से हटकर अपनी सीट पर वापस चली गई, तो चन्दन को खिड़की के शीशे का ध्यान आया। शायद शीशा लगा रहने से ही स्नेह को इतना झुकना पड़ा था। और शीशा बिलकुल साफ भी नहीं था। वर्षा की कुछ एक बूंदें अभी तक उस पर ठहरी थीं। और शीशे की तरफ देखते हुए उसे लगने लगा जैसे वह भी शीशे के एक घर में कैद हो और नन्ही-नन्ही बूंदें शरारती आंखों की तरह बाहर से उसे देख रही हों। उसने शीशा नीचे गिरा दिया।

बस कुद पहुंचकर रुक गई। चाय के लिए पूछने वाले लड़कों ने बस को घेर लिया। कई-एक घिसी हुई आवाज़ें एक साथ सुनाई देने लगीं। चाय के गिलासों से उठता धुआं खिड़की के बहुत पास था और शरीर की जकड़ी नसों को एक निमन्त्रण देता जान पड़ता था।

"चाय पिओगी ?" उसने जकड़े-से स्वर में पूछ लिया।

कुन्तल ने सिर हिलाकर मना कर दिया। उसका सिर हल्का दर्द कर रहा था और उसका बहुत मन था कि चाय की एक प्याली पी ले, चाहे कैसी भी हो। मगर उस

मन स्थिति मे वह अपने को 'हां' कहने के लिए तैयार नहीं कर सकी। चन्दन ने भी उससे दूसरी बार नही पूछा और बस के चलने तक नाली में मे भरते चश्मे के पानी को देखता रहा, जो जाने कब से व्यर्थ बह रहा था और व्यर्थ ही आवाज कर रहा था···।

बस चली, तो धूप ढलने लगी थी। ढलती धूप से स्पर्श से छाबियां सुनहरी हो उठी थी। पक्षियो की डारें नन्हे-नन्हे पख फड़फड़ाती अपने बसेरों की तरफ लौट रही थी। उतरती साझ के वातावरण मे चन्दन के मन मे एक झुटपुटी-सी अनुभूति भरने लगी—सुख, घर, विश्राम की सारी कल्पनाओ और सारे अभावो की एक मिली-जुली अनुभूति। उसके मन में वह प्रश्न, वह दर्द अब और भी तीखा होकर चुभने लगा। क्या सचमुच पूरा जीवन उसे बिना घर के ही काटना था? बिना उस छोटे-से कोने के, जहा सास आए, तो मन उदास न हो और सुबह होते ही अपना-आप खाली और व्यर्थ न लगने लगे? क्या सचमुच घर की वह कल्पना जीवन-भर के लिए उससे छिन चुकी थी, और उसे वापस लाने के लिए वह कुछ भी नही कर सकता था? उसने कुन्तल की तरफ देखा।

"मैं सोचता हू कि तुम न भी चलना चाहो, तो मैं एकाध दिन लखनऊ हो आऊ," वह बोला, "तुम कभी भी इस विषय में स्पष्ट बात कर सकोगी, इसमें मुझे सन्देह है।"

"आपको जाना हो, हो आइएगा," कुन्तल ने उदासीन भाव से कहा, "मगर पिताजी आजकल वहा हैं नही, किसी काम मे बाहर गए हैं।" और होठ बद करके अपने अंदर के उबाल को रोके, वह फिर सामने देखने लगी। तो क्या सचमुच स्थिति आ गई थी जब एक न एक तरफ फैसला कर लेना अनिवार्य था? परन्तु एक तरह से यह फैसला क्या पहले ही नही हो चुका था? क्या बात मुह से कहने से ही कही जाती है और व्यक्ति बिना कहे उसे स्वीकार नही कर सकता? उन दोनो के सम्बन्ध में कहा और कैसी लकीर थी, क्या वे दोनो ही नही जानते थे? फिर उस बात को दुहराकर मुह से कह लेने मे क्या रखा था? जो स्थिति थी, वह थी ही। उस विषय में बात करके क्या उसे बदला जा सकता था?·· मगर वह उस विषय में सोच क्यों रही थी? क्या वह इस मन स्थिति मे थी कि उस विषय में कल से आगे सोच सके? उसके सामने तो इस समय केवल एक ही लक्ष्य था और वह यह कि जल्दी अपने 'क्वार्टर' मे वापस पहुंच जाए—वहा, जहा चारो ओर से दरवाजे बद करके कुछ देर आखें मूंदकर पडी रह सके। उसके बाद की बात? उसके बाद की बात बाद में ही···।

ज्यो-ज्यो अंधेरा उतर रहा था, बस की रफ्तार तेज होती जा रही थी। ड्राइवर [illegible] और [illegible] पहुंचती [illegible] उतनी तेजी से नही कट रहा था, जितनी तेजी से वह चाहती थी। बीच के पडाव, एक के बाद एक. पीछे छूटते जा रहे थे। कई छोटी-छोटी बस्तियां आई और निकल गई। ऊधमपुर भी जाने कब आया और कब निकल गया। माइलो-मीटर की सूई अब कभी-कभी पैंतीस को भी पार कर जाती थी। वह रफ्तार मन को सहारा दे रही थी, मगर साथ ही उससे कुछ घबराहट भी महसूस हो रही थी—जैसे कोई चीज अतड़ियों मे से उठकर ऊपर को आना चाह रही हो? शायद उसे बहुत भूख लग आई थी।

माइलो-मीटर की सूई सहसा पीछे की तरफ गिरने लगी और गिरते-गिरते सिफर के हिंदसे तक पहुच गई। नन्दिनी की सुरंग के बाहर बहुत-सी बसें और ट्रक रुके

हुए थे। दूसरी तरफ भी वही स्थिति होने से यातायात बंद हो गया था।

और बस वहां रुकी, तो जैसे रुक ही गई। दस मिनट, बीस मिनट, आधा घंटा। न जाने कितना समय बीत गया, मगर यातायात रुका ही रहा। बसों की बत्तियां कितनी ही बार जलीं और बुझ गईं। इंजन गुर्राए और खामोश हो गए। पीछे के ड्राइवर ज़ोर-ज़ोर से हार्न बजा रहे थे और आगे के ड्राइवर उतरकर आपस में बहस कर रहे थे। किसी एक तरफ की गाड़ियां पीछे हटतीं, तभी दूसरी तरफ की गाड़ियां सुरंग में से निकलकर आगे जा सकती थीं। मगर इधर के ड्राइवर समझते थे कि उधर वालों को पीछे हटना चाहिए और उधर के ड्राइवर सोचते थे कि इधर वालों को अपनी गाड़ियां पीछे हटानी चाहिए। परिणाम यह था कि दोनों तरफ और-और गाड़ियां आकर खड़ी होती जा रही थीं और जमघट बढ़ता जा रहा था। कुछ-एक ड्राइवर, जो कि उस बहस में नहीं पड़ना चाहते थे, अपने सिगरेट सुलगाकर एक तरफ जा बैठे थे और तमाशबीनों की तरह उस झगड़े को देखते हुए आपस में हंसी-मज़ाक कर रहे थे। बहस की स्थिति को देखते हुए लगता था कि सारी गाड़ियां रात-भर वहीं रुकी रहेंगी।

कुन्तल के लिए उतनी देर सीट पर बैठे रहना असम्भव हो रहा था। ज्यों ज्यों समय बीत रहा था उसका उतावलापन बढ़ता जा रहा था। उसे झुंझलाहट हो रही थी कि आस-पास उतनी भीड़ क्यों इकट्ठी हो गई है और क्यों उनकी बस उस भीड़ को चीरकर आगे नहीं जा सकती? वह स्थिति जैसे उसे चिढ़ाने के लिए खड़ी की गई थी और वह क्योंकि उसके सामने बिलकुल असमर्थ थी, इसलिए अपनी असमर्थता सामने शीशे में से उसे अपनी तरफ मुंह बिचकाती प्रतीत होती थी। उसका वश होता तो वह वहीं बस से उतर जाती और पैदल आगे चल देती। मगर पैदल चलकर वह कितना रास्ता तय कर सकती थी, और उस ठंडे अंधेरे में आखिर कहां, किस मुकाम पर जाकर पहुंच सकती थी?

घबराहट बहुत बढ़ने लगी, तो वह सीट से उठकर नीचे चली गई। सड़क पर दूर तक बसों और ट्रकों का जमघट था और उससे पीछे घना अंधेरा। किसी-किसी समय अंधेरे में दो सितारे-से चमक उठते जो धीरे-धीरे पास आते जाते और रुकी हुई गाड़ियों की लम्बी पंक्ति में एक और गाड़ी आकर शामिल हो जाती। पीछे खड्ड की ढलान भी थोड़ी दूर तक ही दिखाई देती थी और आगे घना अंधेरा जंगल सरसरा रहा था। उसे लग रहा था कि अभी-अभी उसका सिर चकराने लगेगा और वह चक्कर खाकर नीचे जा गिरेगी। पकड़ने की कोई चीज़ पास में होती, तो वह उसे पकड़ लेती या किसी पुल की मुंडेर वहां होती, तो कुछ देर के लिए उस पर बैठ जाती। मगर ऐसी कोई भी चीज़ या कोई भी जगह वहां आस-पास नहीं थी। वह बहुत कठिनाई से अपने को संभाले हुए वहां खड़ी रही और सामने के सुनसान अंधेरे को देखती रही। ड्राइवरों की बहस लम्बी होती जा रही थी—जाने उस बहस को कभी समाप्त भी होना था या नहीं!

और जंगल में दूर तक मेंढकों की आवाज़ें सुनाई दे रही थीं—टुक टर्र, टुक टर्र, टुक टर्र। टर्र, टर्र, टर्र। टुक टुक टुक टर्र...।

बस जम्मू के टूरिस्ट सेंटर पर पहुंची, तो रात के साढ़े दस बज चुके थे। हालांकि बत्तियां जल रही थीं, फिर भी वहां का वातावरण देर से सो चुका लगता था।

बस की छत से सामान उतरवाकर चन्दन ने इधर-उधर देखा, तो कुन्तल उसे नज़र नहीं आई। मनोहर छत से अभी सामान उतरवा रहा था। स्नेह उतरते सामान को नीचे रखवा रही थी। उसके घर के और लोग जाकर बरामदे में बैठ गए थे। चन्दन कुछ देर असमंजस में खड़ा रहा। आते हुए वे लोग रात को कुद के रेस्ट-हाउस में ठहरे

थे और वह मनोहर के साथ उसके कमरे में रहा था। मगर इस बार उसे अपने और कुन्तल के लिए अलग ही कमरे का प्रबन्ध करना था। बहुत-सी बसें एकसाथ आई थी इसलिए उसे डर था कि देर करने से शायद टूरिस्ट सेंटर मे कमरा न मिल सके और उसे इधर-उधर होटलो की खाक छाननी पडे। उसने जेब में हाथ डालकर पैसो को गिना। अभी पचास-पचपन रुपये बाकी थे। वहा से घर पहुंचने तक तो काम चल ही सकता था। उसके बाद की बात बाद में सोची जा सकती थी। जब कुछ देर खड़े रहने पर भी कुन्तल उसे दिखाई नही दी, तो स्नेह से अपना सामान देखने के लिए कहकर वह कमरे का पता करने चल दिया।

"वह आए, तो उससे कहना, मैं कमरा देखकर आ रहा हू।"

'टूरिस्ट सेंटर' में उस समय एक ही कमरा खाली था जो थोड़ी हील-हुज्जत के बाद मैनेजर ने उसे दे दिया। जब वह लौटकर बस के पास आया, तो मनोहर भी वहा से चला गया था और स्नेह अकेली उसके और अपने सामान के पास खड़ी थी।

"और लोग कहा गए?" उसके पास आकर स्नेह से पूछ लिया।

"बहनजी शायद उधर खाने के कमरे में गई है," स्नेह ने कहा, "और मनोहर भाई साहब सामने के होटल मे कमरा देखने गए है।"

"अच्छा, मैं जाकर अपने कमरे में सामान रखवा दूं, "चन्दन कुछ खिसियाना पड़कर बोला, "मनोहर से कहना कि मैं यही तीन नम्बर मे हूं।"

और कुली देखने के लिए वह कुछ कदम आगे चला तो स्नेह ने पीछे से कहा, "देखिए आप जरा देर ठहर नही जाएगे? मनोहर भाई साहब लौट आए, तो चले जाइएगा। मैं यहा पर अकेली खडी हूं।"

"हां-हां, मनोहर के आने तक मैं रुक जाता हू।" चन्दन अब पहले से भी खिसियाना पड गया, "मुझे ध्यान नही रहा कि तुम यहां अकेली खड़ी हो। और वह लौटकर एक पैर अपने बिस्तर पर रखकर खडा हो गया। परन्तु उस तरह खड़े रहना उस समय उसके लिए आसान नही था। उसके मन की हलचल पहले से कही बढ गई थी और उसे महसूस हो रहा था जैसे वह उसी समय कुछ करना चाहता हो। उसकी उत्तेजना उसकी बाहो और पिंडलियों मे सरसरा रही थी और मन हो रहा था कि और कुछ नही तो वह बिस्तर को ही ठोकर लगाता कुछ दूर तक ले जाए।

"आप बहुत दिनों से लुधियाना नही आए," स्नेह के गले की महीन आवाज से वह चौंक गया। स्नेह बस की आड़ मे खड़ी थी, इसलिए बत्ती की रोशनी उसके चेहरे पर नही पड रही थी।

"हा, आने का मौका नही बना," कहते हुए चन्दन ने एक बार अहाते के गेट तक नजर दौड़ा ली। एक बीडी पीते कुली को छोड़कर अहाते में कोई भी नही था।

"मौका तो बनाने से बनता है," स्नेह आखें झुकाकर अपने हाथो के नाखूनो को देखती बोली, "घुरजा तो कितनी बार जाते होंगे। लुधियाना तो रास्ते में ही पड़ता है।"

"बहुत दिनो से खुरजा तो क्या, कही भी नही गया। इस बार भी मनोहर के कहने से ही उसके साथ कश्मीर चला आया था," कहते हुए चन्दन ने कठिनाई से अपनी उमागो को दबाया और बोला, "जितने दिन बेकार हू, उतने दिन तो कही जाने-आने की बात सोच भी नहीं सकता।"

स्नेह कुछ देर चुप रहकर अपने नाखूनों को देखती रही। फिर बोली, "तो इस बार आप बहनजी को छोड़ने उनके साथ खुरजा नही जाएगे? वह कह रही थी कि

पठानकोट से सीधी सुरजा चली जाएंगी ।"

"अभी कुछ कह नही सकता। शायद जाऊ, शायद न भी जाऊ।"

"लुधियाना तो आप बस एक ही बार आए हैं। किसी दिन भाई साहब के साथ ही चले आइए।"

चन्दन को सहसा कुछ महीने पहले का वह दिन याद हो आया। शिमला से लौटते हुए पहले वह अम्बाला रुका था, और वहा से चलकर कुछ देर के लिए लुधियाना रुक गया था। दिसम्बर की बाईस तारीख थी—उसके ब्याह की पहली वर्षगांठ। उसने सोचा था, मनोहर उस दिन लुधियाना मे ही होगा, क्योकि अपने एक पत्र मे मनोहर ने लिखा था कि बीस से क्रिसमस की छुट्टी हो रही है, और उसी दिन वह लुधियाना जा रहा है। मगर वहा पहुचकर पता चला था कि मनोहर अभी अमृतसर में ही है, वहा नही आया। वह उसी समय वहां से लौट पड़ने के लिए तैयार हो गया था, मगर स्नेह और उसके छोटे भाई जीत ने मिलकर उसका बैग और पेन कही छिपा दिए थे और तब वापस दिए थे जब वह रात को रोटी खा चुका। रात को उन लोगों से विदा लेकर जब वह स्टेशन पर पहुचा, तो उसकी गाडी निकल गई थी। दूसरी गाड़ी रात के दो बजे जाती थी, इसलिए वह सर्दी में ठिठुरता हुआ चार घंटे स्टेशन की बेंच पर बैठा रहा था और प्लेटफार्म पर एक सिरे से दूसरे सिरे तक टहलता रहा था, फिर भी उसे उस ठिठुरन मे कही एक उष्णता महसूस होती रही थी— उस घर के वातावरण की उष्णता जहा से वह आया था। मनोहर की मां सुभागी आग के पास बैठी जाने कितनी देर उससे बातें करती रही थी और उसे अपने घर के सम्बन्ध मे कितना कुछ बताती रही थी। उसे यह महसूस तक नही हुआ कि उस घर मे वह पहली बार आया है और उन लोगो से केवल एक बार का ही परिचय है।

"मनोहर भाई साहब दशहरे पर तो जरूर ही घर आएगे। आप उसके साथ आइएगा," स्नेह ने फिर कहा।

"अभी तो देखना है कि दशहरे तक क्या-क्या होता है," चन्दन ने अनायास कह दिया। उसे लगा जैसे स्नेह की बात का उत्तर न देकर वह बात उसने अपने से ही कही हो। दशहरे के दो महीने बाकी थे। उतने दिनों में सचमुच कुछ भी तो हो सकता था।

मनोहर के आने पर उसने अपना सामान वहां से उठवा लिया। जब वह सामान रखवाकर वापस आया, तो अहाता बिलकुल खाली हो चुका था। थोड़ी-थोडी हवा चल रही थी। हवा में सांय-सांय करते पेड वातावरण को और भी सुनसान बनाए दे रहे थे। वह अहाता पार करके बरामदे की सीढ़ियां चढ़ा और अन्दर खाने के कमरे मे चला गया। वहां उस समय ज्यादा लोग नही थे। चार-छह व्यक्ति ही एक तरफ बैठकर खाना खा रहे थे। कुन्तल खाना खा चुकी थी और बैरे की तश्तरी में पैसे रखकर वहा से उठ रही थी।

"यह कमरे की चाबी है," चन्दन ने पास जाकर चाबी उसकी मेज पर रख दी। "अहाते मे दाईं तरफ जाकर सामने तीन नम्बर का कमरा।"

कुन्तल ने चुपचाप चाबी मेज से उठा ली और बाहर चली गई। चन्दन जाकर कोने की एक मेज के पास बैठ गया। उसके मन में अस्थिरता के साथ-साथ अब एक शिथिलता और उदासी भी भर रही थी। जैसे वह बहुत तेजी से किसी ऊंची जगह की सीढ़िया चढ रहा था और चढते-चढ़ते थकान की वजह से उसके कदम भारी हो उठे थे। खाना सामने आ गया, तो वह इस तरह खाने लगा, जैसे खाकर अपने पर एहसान कर रहा हो। जैसे खाने का कोई स्वाद या अर्थ न हो, एक परिमाण में कुछ चीज़ें सामने पड़ी हों और उसे उन्हें गले से नीचे उतार लेना हो।

उसने पानी का गिलास उठाकर मुंह से लगाया, तो एक सवाल पानी के ठंडे जायके की तरह ही उसकी नस-नस में उतर गया—"क्या अब और इस तरह जिया जा सकता है ?" गिलास मेज पर रखते हुए उसका हाथ जरा-सा कांप गया। वह चावल चम्मच में भरकर चम्मच को मुंह के पास लाया, तो कई-एक दाने उसके कपड़ों पर बिखर गए। "कोई भी आदमी पूरी जिन्दगी इस तरह कैसे जी सकता है ?" वह जल्दी-जल्दी दाल-चावल मिलाने लगा। फिर उसने बहुत-सा चावल एक साथ मुंह में भर लिया। "नहीं, यह इस तरह नहीं चल सकता, और एक दिन भी इस तरह नहीं चल सकता। मगर हल इसका क्या हो सकता है ?" उसने मुंह के कौर को किसी तरह निगला और थोड़ा-सा पानी पी लिया। उसके हाथ धीमे पड़ गए और उसे लगने लगा कि चावल का यह ढेर वह कभी खाकर समाप्त नहीं कर सकता। वह धीरे-धीरे एक तरफ से थोड़ा-थोड़ा चावल लेकर खाने लगा। "मगर जैसे भी हो, कोई न कोई हल तो ढूंढना ही होगा। बात को ऐसे तो नहीं छोड़ा जा सकता।' एक बड़ी-सी मिर्च उसके मुंह में चली गई थी, जिसने उसकी जबान को जला दिया। उसने फिर पानी पिया और खाना छोड़कर गिलास को दोनों हथेलियों में घुमाने लगा। "मगर हल हो क्या सकता है ?"

वह बहुत देर तक उसी तरह बैठा रहा और धीरे-धीरे चावल निगलता सोचता रहा। प्लेट में चावल समाप्त हो गया, तो भी वह मेज पर कुहनियां रखे सामने देखता बैठा रहा, जैसे कि उस समस्या का हल अभी-अभी सामने दीवार पर लिखा जाना हो। कुछ देर में कमरे की बत्तियां बुझने लगीं, तो वह चौंक गया। उसने बिल मंगवाया, पैसे दिए और बाहर निकल आया।

अहाते की बत्तियां बुझ चुकी थीं, जिससे वह पहले से भी वीरान लग रहा था। बसें एक तरफ कतार में खड़ी थीं और उनके ड्राइवर और कंडक्टर वहां पास ही सोने के लिए बिस्तर बिछा रहे थे। वह कुछ क्षण बरामदे में खड़ा रहा, फिर अपने कमरे की तरह चल दिया। उनके कमरे को छोड़कर तब तक और सब कमरों की बत्तियां भी बुझ चुकी थीं।

वह कमरे में आया, तो कुन्तल खिड़की के पास एक कुरसी पर बैठी अपनी बुनाई में लगी थी। दोनों बिस्तर ज्यों के त्यों बंधे रखे थे। वह जाकर चुपचाप अपने बिस्तर की पेटियां खोलने लगा। पेटियां खोलकर उसने बिस्तर का सारा सामान एकसाथ ही बाहर निकाल लिया। लिहाफ, चादर और तकिये के अलावा मोजे, जूते और मैले कपड़े भी निकलकर फर्श पर बिखर गए। उन्हें समेटकर उसने बिस्तरबंद की पेटियां लपेटीं और जिस किसी तरह उल्टा-सीधा बिस्तर बिछाकर अपना पाजामा लिए गुसलखाने में चला गया। वहां से आकर वह पलंग पर बैठ गया और जूते उतारकर अपने पैर झटकने लगा।

कुन्तल की आंखें दूसरी तरफ थीं, फिर भी वह उसके हर काम को देख रही थी। [illegible]। शिमला में रहते हुए [illegible] ती थी। उसके मन में [illegible]। कुछ ही क्षणों में वह जैसे एक बार फिर उस जीवन की सारी कटुता और ऊब में से गुजर गई। उसने आंखें मूंदकर किसी तरह अपने उबाल को दबाया और सलाइयां गोले में फंसाकर कुर्सी से उठ खड़ी हुई। अपना बिस्तर खोलकर उसने उसमें से बिछाने का सामान निकाल लिया और एक-एक सलवट निकालती हुई इस तरह बिछाने लगी जैसे वह बिस्तर सोने के लिए न होकर केवल प्रदर्शन के लिए हो। बिस्तर बिछाकर वह कपड़े बदलने के लिए गुसलखाने

में चली गई और वहा से आकर अपने पलंग पर एक तरफ बैठ गई।

कुछ देर दोनों की आंखें आपस में मिली रही। उस नजर में एक चुनौती की आशंका भी थी, कुछ करने का आवेश भी और कुछ न कर पाने की खीझ भी।

"बत्ती बुझा दीजिए," कुन्तल ने अपनी आखें हटाते हुए कहा, "सुबह पाच बजे से पहले उठकर तैयार होना है। साढे पांच बजे बस यहा से चल देगी।" और उसने बिस्तर में लेटकर अपना आधा शरीर चादर से ढक लिया।

"मैंने तुमसे कहा था कि यहा से चलने से पहले हमे सारी बात साफ कर लेनी है।" चन्दन अपने दोनों हाथ पलंग के चौखटे पर रखे थोड़ा आगे को झुक गया। उसके माथे की नसें फड़क रही थी और कान गर्म हो रहे थे। उसके सिर के अदर उसे कोई हथौड़े चला रहा था।

कुन्तल पल-भर सीधी आंखो मे उसे देखती रही। चन्दन के झुके हुए कधो, फैले हुए घुटनों मे कुछ ऐसा अवहेलना का भाव था कि उसके मन की तुरशी सहसा कई गुना बढ गई।

"और हमने कह दिया था कि हमें कोई भी बात नही करनी है," उसने कहा और अपना सिर-मुंह चादर से ढांपकर करवट बदल ली। क्षण-भर बाद चादर के अदर से ही उसने कहा, "बत्ती बुझा दीजिए।"

"तो इसका मतलब है कि हम लोगो का सम्बन्ध आज से और इसी समय से समाप्त हो जाता है?" चन्दन ने अपने मुंह तक आया जहर बाहर उगल दिया और पल-भर की प्रतीक्षा के बाद उठकर एकदम से बत्ती बुझा दी। कुन्तल के बिस्तर से सिर्फ करवट बदलने की आवाज़ सुनाई दी और फिर वातावरण मे एक मनहूस खामोशी छा गई जो धीरे-धीरे अपने ही बोझ से और गहरी होती गई।

# मवाली

उस लडके का परिचय केवल इतना ही है कि वह शाम के वक्त चौपाटी के मैदान मे जमा होनेवाली भीड मे घूम रहा था। चौपाटी का मैदान काफी खुला है, और जब समुद्र भाटे पर हो, तो और भी खुला हो जाता है। शाम के वक्त वहा पर सब तरह के लोग जमा होने हैं—वे जो वहा तफरीह के लिए आते हैं, और वे जो वहां आनेवालो के लिए तफरीह का सामान प्रस्तुत करते है, और वे जो दूसरो को तफरीह करते देखकर लुत्फ ले लेते है। वहा धार्मिक प्रवचनो से लेकर आदम और हौवा की परम्परा के पालन तक, सभी कुछ होता है। अधेरे और रोशनी में इतना सुन्दर समझौता और कही नही होगा जितना चौपाटी के मैदान मे है।

और वह लडका नगे पाव, नगे सिर, सिर्फ घुटनों तक की लम्बी मैली कमीज पहने, वहां एक सिरे से दूसरे सिरे की तरफ चल रहा था। एक जगह एक नेता का भाषण समाप्त हुआ था, और मजदूर शामियाना उखाड रहे थे। जमीन पर फैले शामियाने पर से गुजरते हुए, लडके ने रुककर चारों तरफ देखा, और हाथ उठाकर भाषण देने की मुद्रा से गले मे कुछ अस्पष्ट आवाज़ें पैदा की। जब एक मजदूर उसे हटाने के लिए उसकी तरफ लपका, तो वह उसे जीभ दिखाकर भाग खडा हुआ। भागते हुए वह एक ऐसे आदमी से टकरा गया, जो ज़मीन पर लेटकर कराहता हुआ भीख माग रहा था। वह आदमी ऊंची

आवाज़ में उसे गाली देने लगा। लड़के ने उसकी तरफ होंठ बिचका दिए, और एक पत्थर को पैर से ठोकर मारकर दूर उड़ा दिया। फिर उसकी नज़र मलाबार हिल की तरफ से आती बसों और कारों की पंक्ति पर स्थिर हो गई। उधर देखते हुए अनायास उसके पैरों का रुख बदल गया और वह दूसरी दिशा में चलने लगा।

उसकी उम्र तेरह या चौदह साल की होगी। रंग सांवला था और नक्श भी खास अच्छे नहीं थे। मगर उसकी आंखों में अजब बेबाकी और आवारगी थी। आंखें सड़क की तरफ रहने से वह एक रेत में पड़े बड़े-से पत्थर से ठोकर खा गया, जिससे उसका घुटना थोड़ा छिल गया। उसने छिले हुए घुटनों पर थोड़ी रेत डाल ली, और थोड़ी-सी रेत अपनी हथेली पर लेकर उसे फूंक से उड़ा दिया।

पचास गज़ दूर से समुद्र की उमड़ती लहरों का शब्द सुनाई दे रहा था। वह कुछ देर लहरों को किनारे की तरफ आते, और एक फेनिल लकीर छोड़कर वापस जाते देखता रहा। हर लहर के बाद दूसरी लहर और आगे तक बढ़ आती थी। पच्छिमी क्षितिज के पास बादलों के दो लम्बे सुरमई टुकड़े, समुद्र से निकले बड़े-बड़े मगरमच्छों की तरह, एक-दूसरे से उलझे हुए थे। लड़का उन मगरमच्छों को एक-दूसरे में विलीन होते देखता रहा। फिर वह बैठकर रेत में से सीपियां बटोरने लगा। केकड़े और उसी तरह के दूसरे जन्तु उछलते हुए समुद्र की तरफ से आते थे और पास से निकल जाते। लड़का टूटी हुई सीपियों को दूर फेंक देता, और साबुत सीपियों में से जो उसे खूबसूरत लगतीं उन्हें कमीज़ से साफ करके जेब में डाल लेता। अंधेरा धीरे-धीरे गहरा हो रहा था, इसलिए सीपियां ढूंढना कठिन हो रहा था। लड़का एक बड़ी-सी सुन्दर सीपी को, जो एक ओर से टूटी हुई थी, हाथ में लेकर अनिश्चित दृष्टि से देखता रहा कि उसे जेब में रख लेना चाहिए या नहीं? पर उसकी आंख ने टूटी हुई सीपी को स्वीकार नहीं किया। उसने उसे वहीं रेत में रख दिया और उठ खड़ा हुआ। उसकी आंखें कई पल गरजती हुई लहरों पर टिकी रहीं, फिर उधर को मुड़ गईं जिधर चौराहे की बत्ती का रंग लाल से पीला और पीले से हरा हो रहा था, और लाल रंग की बसें घरघराती हुई एक-दूसरी के पीछे दौड़ रही थीं।

एक बच्चा अपनी मां की उंगली पकड़े नाचता हुआ आ रहा था। वह उसकी तरफ देखकर मुसकराया। एक गुब्बारे वाले के पास से निकलते हुए उसने उसके गुब्बारों को छेड़ दिया। गुब्बारे वाले ने घूरकर गुस्से से उसे देखा, तो उसने उसकी तरफ मुंह करके ज़ोर की सीटी बजाई और हाथ से जेब में भरी हुई सीपियों का वज़न और फैलाव महसूस करता हुआ, तेज़-तेज़ चलने लगा।

सड़क के उस पार, चरनी रोड स्टेशन पर, एक लोकल गाड़ी मैरीन लाइन्ज़ से आकर रुकी थी, जो सीटी देकर अब ग्रांट रोड की तरफ चल दी। कुछ ही देर में गाड़ी से उतरे हुए लोगों की भीड़ चरनी रोड के पुल पर आ गई। भइया लोग दूध बेचकर खाली पीपे लिए आ रहे थे। कुछ घाटी युवतियां एक-दूसरी को छेड़ती हुई पुल की सीढ़ियां उतर रही थीं। लड़के की आंखें काफी देर पुल के उस हिस्से पर लगी रहीं, जहां से हर पल नये-नये चेहरे प्रकट होकर पास आने लगते थे, और कुछ ही देर में सीढ़ियों से उतरकर अदृश्य हो जाते थे।

"सिप्-सिप्-सिर्रर्र," लड़के ने मुंह में दो उंगलियां डालकर आवाज़ पैदा की और मुसकराकर चारों तरफ देखा कि लोगों पर उस आवाज़ की क्या प्रतिक्रिया हुई है। यह देखकर कि उसकी आवाज़ की तरफ किसी का ध्यान नहीं गया, उसने बाहें फैला लीं और तनकर चलने लगा। काले पत्थर के बुत के पास पहुंचकर उसने उसकी दो परि-

कमाएं ली, और भागता हुआ वहां पहुंच गया जहा एक परिवार के छः-सात लोगों मे एक गेंद को ऊंची-से-ऊंची उछालने की प्रतियोगिता चल रही थी। वह अपने रूखे बालो को खुजलाता और बीच-बीच में बाईं पिंडली को दाए पैर से मलता हुआ, उनका खेल देखने लगा। एक पन्द्रह-सोलह साल की लड़की, जिसने अपना नीला दोपट्टा कसकर कमर से लपेट रखा था, गेंद के साथ ऊपर को उछल ती, तो लड़के की एडिया भी जमीन से तीन-चार इंच ऊपर उठ जाती।

"ए लड़के !" किसी ने पास से उसे आवाज़ दी।

उसने घूमकर देखा। एक पारसी अपने सोए हुए बच्चे को कधे से लगाए खडा था और उसे हाथ के इशारे से बुला रहा था। उसने होठ गोल करके एक बार पारसी की तरफ देख लिया, फिर खेल देखने में व्यस्त हो गया।

"ए लड़के, इधर आ," पारसी ने फिर आवाज दी, "इस बच्चे को उठाकर सीतल बाग तक ले चल। एक आना मिलेगा।"

"खाली नही है," लड़के ने सिर और हाथ हिलाकर मना कर दिया।

"साले का दिमाग तो देखो," पारसी बड़बडाया, "खाली नही है।···चल, आ इधर, दो आना मिलेगा।"

"खाली नही है," लड़के ने और भी बेरुखी के साथ कहा, और जेब से एक सीपी निकालकर उसे हवा में उछाला और दबोच लिया।

"साला वदमाश है," पारसी ने अपनी पत्नी से, जो गरदन एक तरफ को झुकाए ढीले-ढाले ढंग से खडी थी, कहा। फिर बच्चे को उठाए वह सडक की तरफ चल दिया।

गेंद उछालने की प्रतियोगिता समाप्त हो गई थी। वह लड़की अब अकेली ही बांह घुमा-घुमाकर गेंद को पीछे की तरफ उछाल रही थी। एक बार बाह घुमाने में गेंद ज़्यादा घूम गई और तेज़ी से समुद्र की तरफ बढ़ चली। लड़की के मुह से हल्की-सी 'ओह' निकली। तभी वह लड़का तेज़ी से गेंद के पीछे भाग खड़ा हुआ। इससे पहले कि गेंद सामने से आती लहर की लपट मे चली जाती, उसने टखने-टखने पानी में जाकर उसे पकड लिया—हालाकि अंधेरा इतना हो चुका था कि गेंद और पत्थर मे फर्क कर पाना मुश्किल था। लडका गीली गेंद को ज़रा-ज़रा उछालता हुआ, उन लोगों के पास ले आया।

"बड़ी तेज़ आख है तेरी !" भारी गरदन वाले अधेड व्यक्ति ने, जो उस परिवार का पिता था, गेंद उसके हाथ से लेते हुए गिलगिली हंसी के साथ कहा।

"किस तरह चिमगादड की तरह लपका था !" नीले दोपट्टे वाली लड़की बोली। इन बातों के उत्तर में लडके के गले से सिर्फ खुश्क-सी हसी का स्वर सुनाई दिया।

"चल, हमारा सामान उठाकर ले चल," सूखी हड्डियों वाली स्त्री, जो शायद उस लड़की की मां थी, अहसास जताती हुई बोली।

"चलेगा ?" पुरुष ने उसे खामोश देखकर झिडकने के स्वर में पूछ लिया।

"चलेगा," लड़के ने उत्तर दिया।

"तो यह दरी तह कर ले और बाकी सामान समेटकर टोकरी मे रख ले," उस व्यक्ति ने दरी पर रखी प्लेटों और चम्मचों की तरफ इशारा किया।

लडके ने एक झिझक के साथ बिखरे हुए सामान को देखा, एक निगाह लड़की पर डाली, और झुककर वे चीज़ें इकट्ठी करने लगा।

"सब चीज़ें ठीक से रख, और जा, पहले प्लेटें और चम्मच धो ला," स्त्री ने उसे आदेश दिया।

आवाज में उसे गाली देने लगा। लड़के ने उसकी तरफ होंठ बिचका दिए, और एक पत्थर को पैर से ठोकर मारकर दूर उड़ा दिया। फिर उसकी नजर मलाबार हिल की तरफ से आती बसों और कारों की पंक्ति पर स्थिर हो गई। उधर देखते हुए अनायास उसके पैरों का रुख बदल गया और वह दूसरी दिशा में चलने लगा।

उसकी उम्र तेरह या चौदह साल की होगी। रंग सांवला था और नक्श भी खास अच्छे नहीं थे। मगर उसकी आंखों में अजब बेबाकी और आवारगी थी। आगे सड़क की तरफ रहने से वह एक रेत में पड़े बड़े-से पत्थर से ठोकर खा गया, जिससे उसका घुटना थोड़ा छिल गया। उसने छिले हुए घुटनों पर थोड़ी रेत डाल ली, और थोड़ी-सी रेत अपनी हथेली पर लेकर उसे फूंक से उड़ा दिया।

पचास गज दूर से समुद्र की उमड़ती लहरों का शब्द सुनाई दे रहा था। वह कुछ देर लहरों को किनारे की तरफ आते, और एक फेनिल लकीर छोड़कर वापस जाते देखता रहा। हर लहर के बाद दूसरी लहर और आगे तक बढ़ आती थी। पश्चिमी क्षितिज के पास बादलों के दो लम्बे सुरमई टुकड़े, समुद्र से निकले बड़े-बड़े मगरमच्छों की तरह, एक-दूसरे से उलझे हुए थे। लड़का उन मगरमच्छों को एक-दूसरे में विलीन होते देखता रहा। फिर वह बैठकर रेत में से सीपियां बटोरने लगा। केकड़े और उसी तरह के दूसरे जन्तु उछलते हुए समुद्र की तरफ से आते थे और पास से निकल जाते। लड़का टूटी हुई सीपियों को दूर फेंक देता, और साबुत सीपियों में से जो उसे खूबसूरत लगती उन्हें कमीज से साफ करके जेब में डाल लेता। अंधेरा धीरे-धीरे गहरा हो रहा था, इसलिए सीपियां ढूंढना कठिन हो रहा था। लड़का एक बड़ी-सी सुन्दर सीपी को, जो एक ओर से टूटी हुई थी, हाथ में लेकर अनिश्चित दृष्टि से देखता रहा कि उसे जेब में रख लेना चाहिए या नहीं? पर उसकी आंख ने टूटी हुई सीपी को स्वीकार नहीं किया। उसने उसे वहीं रेत में रख दिया और उठ खड़ा हुआ। उसकी आंखें कई पल गरजती हुई लहरों पर टिकी रहीं, फिर उधर को मुड़ गईं जिधर चौराहे की बत्ती का रंग लाल से पीला और पीले से हरा हो रहा था, और लाल रंग की बसें थरथराती हुई एक-दूसरी के पीछे दौड़ रही थीं।

एक बच्चा अपनी मां की उंगली पकड़े नाचता हुआ आ रहा था। वह उसकी तरफ देखकर मुसकराया। एक गुब्बारे वाले के पास से निकलते हुए उसने उसके गुब्बारों को छेड़ दिया। गुब्बारे वाले ने घूरकर गुस्से से उसे देखा, तो उसने उसकी तरफ मुंह करके जोर की सीटी बजाई और हाथ से जेब में भरी हुई सीपियों का वजन और फैलाव महसूस करता हुआ, तेज-तेज चलने लगा।

सड़क के उस पार, चरनी रोड स्टेशन पर, एक लोकल गाड़ी मैरीन लाइन्ज से आकर रुकी थी, जो सीटी देकर अब ग्रांट रोड की तरफ चल दी। कुछ ही देर में गाड़ी से उतरे हुए लोगों की भीड़ चरनी रोड के पुल पर आ गई। भइया लोग दूध बेचकर खाली पीपे लिए आ रहे थे। कुछ घाटी युवतियां एक-दूसरी को छेड़ती हुई पुल की सीढ़ियां उतर रही थीं। लड़के की आंखें काफी देर पुल के उस हिस्से पर लगी रहीं, जहां से हर पल नये-नये चेहरे प्रकट होकर पास आने लगते थे, और कुछ ही देर में सीढ़ियों से उतरकर अदृश्य हो जाते थे।

"खिर्र्‌खिर्र्‌-खिर्र्‌र्र्‌र," लड़के ने मुंह में दो उंगलियां डालकर आवाज पैदा की और मुसकराकर चारों तरफ देखा कि लोगों पर उस आवाज की क्या प्रतिक्रिया हुई है। यह देखकर कि उसकी आवाज की तरफ किसी का ध्यान नहीं गया, उसने बांहें फैला लीं और तनकर चलने लगा। काले पत्थर के बुत के पास पहुंचकर उसने उसकी दो परि-

कमाएं ली, और भागता हुआ वहां पहुंच गया जहां एक परिवार के छः-सात लोगों में एक गेंद को ऊंची-से-ऊंची उछालने की प्रतियोगिता चल रही थी। वह अपने रूखे बालों को खुजलाता और बीच-बीच में बाईं पिंडली को दाएं पैर से मलता हुआ, उनका खेल देखने लगा। एक पन्द्रह-सोलह साल की लड़की, जिसने अपना नीला दोपट्टा कसकर कमर से लपेट रखा था, गेंद के साथ ऊपर को उछलती, तो लड़के की एड़ियां भी जमीन से तीन-चार इंच ऊपर उठ जातीं।

"ए लड़के!" किसी ने पास से उसे आवाज़ दी।

उसने घूमकर देखा। एक पारसी अपने सोए हुए बच्चे को कंधे से लगाए खड़ा था और उसे हाथ के इशारे से बुला रहा था। उसने होंठ गोल करके एक बार पारसी की तरफ देख लिया, फिर खेल देखने में व्यस्त हो गया।

"ए लड़के, इधर आ," पारसी ने फिर आवाज़ दी, "इस बच्चे को उठाकर सीतल बाग तक ले चल। एक आना मिलेगा।"

"खाली नहीं है," लड़के ने सिर और हाथ हिलाकर मना कर दिया।

"साले का दिमाग तो देखो," पारसी बड़बड़ाया, "खाली नहीं है।···चल, आ इधर, दो आना मिलेगा।"

"खाली नहीं है," लड़के ने और भी बेरुखी के साथ कहा, और जेब से एक सीपी निकालकर उसे हवा में उछाला और दबोच लिया।

"साला बदमाश है," पारसी ने अपनी पत्नी से, जो गरदन एक तरफ को झुकाए ढीले-ढाले ढंग से खड़ी थी, कहा। फिर बच्चे को उठाए वह सड़क की तरफ चल दिया।

गेंद उछालने की प्रतियोगिता समाप्त हो गई थी। वह लड़की अब अकेली ही बांह घुमा-घुमाकर गेंद को पीछे की तरफ उछाल रही थी। एक बार बांह घुमाने में गेंद ज्यादा घूम गई और तेजी से समुद्र की तरफ बढ़ चली। लड़की के मुंह से हल्की-सी 'ओह' निकली। तभी वह लड़का तेजी से गेंद के पीछे भाग खड़ा हुआ। इससे पहले कि गेंद सामने से आती लहर की लपट में चली जाती, उसने टखने-टखने पानी में जाकर उसे पकड़ लिया—हालांकि अंधेरा इतना हो चुका था कि गेंद और पत्थर में फर्क कर पाना मुश्किल था। लड़का गीली गेंद को ज़रा-ज़रा उछालता हुआ, उन लोगों के पास ले आया।

"बड़ी तेज आंख है तेरी!" भारी गरदन वाले अधेड़ व्यक्ति ने, जो उस परिवार का पिता था, गेंद उसके हाथ से लेते हुए गिलगिली हंसी के साथ कहा।

"किस तरह चिमगादड़ की तरह लपका था!" नीले दोपट्टे वाली लड़की बोली। इन बातों के उत्तर में लड़के के गले से सिर्फ खुश्क-सी हंसी का स्वर सुनाई दिया।

"चल, हमारा सामान उठाकर ले चल," सूखी हड्डियों वाली स्त्री, जो शायद उस लड़की की मां थी, अहसास जताती हुई बोली।

"चलेगा?" पुरुष ने उसे खामोश देखकर झिड़कने के स्वर में पूछ लिया।

"चलेगा," लड़के ने उत्तर दिया।

"तो यह दरी तह कर ले और बाकी सामान समेटकर टोकरी में रख ले," उस व्यक्ति ने दरी पर रखी प्लेटों और चम्मचों की तरफ इशारा किया।

लड़के ने एक झिझक के साथ बिखरे हुए सामान को देखा, एक निगाह लड़की पर डाली, और झुककर वे चीज़ें इकट्ठी करने लगा।

"सब चीज़ें ठीक से रख, और जा, पहले प्लेटें और चम्मच धो ला," स्त्री ने उसे आदेश दिया।

उसने जूठी प्लेटें और चम्मच इकट्ठी कीं और समुद्र की तरफ चला गया। वहां उसने उन सबको रेत से मलकर साफ किया और अच्छी तरह अपनी कमीज़ से पोंछ लिया। एक प्लेट लौटती लहर के साथ बह चली, तो उसने झपटकर उसे पकड़ लिया, और फिर से साफ करने लगा। जब उसे तसल्ली हो गई कि सब चीज़ें ठीक से चमक गई हैं, तो वह सीटी बजाता हुआ उन्हें उन लोगों के पास ले आया।

"इतनी देर क्या करता रहा वहां?" स्त्री ने आते ही उसे झिड़क दिया। "हम लोग रात तक यहीं बैठे रहेंगे क्या? अब जल्दी कर!"

वह बैठकर प्लेटों को टोकरी में रखने लगा। स्त्री बिलकुल उसके पास आकर खड़ी हो गई, और बोली, "सब चीज़ें गिनकर रखना। प्लेटें पूरी छः हैं न?

लड़के ने प्लेटें गिनीं और सिर हिलाया।

"और चम्मच?" स्त्री झुककर देखती हुई बोली, "चम्मच तो मुझे पांच नज़र आ रही हैं।"

लड़के ने उन्हें गिना और कहा, "हां, चम्मच पांच ही हैं।"

"पांच कैसे हैं?" स्त्री ने कुछ सख्त स्वर में बोली, "पूरी छः हैं। एक चम्मच कहां छोड़ आया है?"

"छोड़ कहां आया होगा, जेब में रख ली होगी। इसकी जेब में देखो," पुरुष ने पास आते हुए कहा।

लड़के का हाथ सहसा अपनी जेब पर चला गया, और सीपियों के फैलाव को छूकर, उनके बचाव के लिए वहीं रुका रहा।

"निकाल चम्मच, जेब पर हाथ क्यों रखे हुए है?" पुरुष ने उसे डांटा। लड़का सहमा-सा टोकरी के पास से उठकर दो कदम पीछे हट गया।

"मैंने चम्मच नहीं ली," उसने कमज़ोर आवाज़ में कहा, "मुझे नहीं पता वह चम्मच कहां है।"

"तुझे नहीं तो तेरे बाप को पता है?" कहते हुए उस व्यक्ति ने लड़के को बालों से पकड़ लिया और उसके मुंह पर एक तमाचा जड़ दिया।

"दे दे चम्मच, तुझसे कुछ भी नहीं कहेंगे," स्त्री ने जैसे उस पर तरस खाकर कहा।

"मेरे पास चम्मच नहीं है," लड़का उसी स्वर में बोला, "मेरी जेब में मेरी अपनी चीज़ें हैं।"

"तेरी अपनी चीज़ें हैं!" पुरुष बड़बड़ाया। अभी देखता हूं तेरी कौन-सी अपनी चीज़ें हैं! और उसके लड़के के बालों को अच्छी तरह झिंझोड़कर उसका जेब पर रखा हाथ अपने मोटे हाथ में कस लिया। उस हाथ के दबाव से लड़के ने महसूस किया कि उसकी जेब में सीपियां टूट रही हैं। उसे जैसे उन सब सीपियों के चेहरे याद थे, और उसका हाथ पहचान रहा था कि उनमें कौन-कौन सी सीपी टूट रही है। उसने झटके से पुरुष के हाथ से अपना हाथ छुड़ाने की कोशिश की। मगर हाथ तो क्या छूट पाता, पुरुष ने गर्दन को और दबोच लिया।

"साले, भागना चाहता है?" पुरुष होंठ चबाता हुआ बोला, "देखो, मैं कैसे अभी तेरी गत बनाता हूं! हटा हाथ!"

लड़के का हाथ उस मोटे हाथ के शिकंजे में निर्जीव-सा होकर हट गया। पुरुष ने उसकी जेब को बाहर से दबाया, जिससे कितनी ही सीपियां टूट गईं।

"है चम्मच।" उसने स्त्री की तरफ देखकर कहा, "हरामी ने अपने जेब में और

क्या-क्या चीजें भर रखी हैं !"

"चोर कहीं का !" लड़की, अपने छोटे भाइयों को लेकर अलग खड़ी थी, बोली।

लड़के का संघर्ष समाप्त हो गया था। पुरुष ने उसकी जेब में हाथ डालकर जेब की सब चीजें बाहर निकाल लीं। अधिकांश टूटी हुई सीपियां ही थीं। उनके अलावा और जो माल बरामद हुआ, वह था एक तांबे का तावीज, एक आधा खाया हुआ अमरूद, कुछ कौड़ियां और एक पैसा···।

"नहीं निकली ?" स्त्री ने सब चीजों पर नजर डालकर पूछा।

"नहीं," पुरुष खिसियाने स्वर में बोला, "जाने सूअर का बच्चा कहां छिप आया है !"

"उधर धोने ले गया था, वहीं कहीं रख आया होगा।" लड़की दूर से बोली।

"जरा-सी उम्र में साले सब कुछ सीख जाते हैं !" पुरुष ने लड़के की चीजें गुस्से में दूर फेंकते हुए कहा, "जा, ले जा अपनी चीजें मां के पास।"

अंधेरे में तांबे की चमक कुछ दूर तक दिखाई दी, फिर पता नहीं क्या कहां जा गिरा। सीपियां हल्की थीं इसलिए वे अधिक दूर नहीं गईं।

लड़का तेजी से उस तरफ भागा जिधर उसकी चीजें फेंकी गई थीं। वह अंधेरे में आंखें गड़ा-गड़ाकर देखने लगा। लोगों के फेंके हुए जूठे दोने, खाली नारियल और बहुत-सी मसली हुई थैलियां जहां-तहां पड़ी थीं। एक चमकती चीज को देखकर वह उसे उठाने के लिए झुका। वह सिगरेट का वरक था। एक जगह एक पत्थर को देखकर भी उसे तावीज का भ्रम हुआ। उसे उठाकर उसने जोर से वापस पटक दिया। फिर वह थैलियों और पत्तों को पैरों से दबा दबाकर टटोलने लगा। दो-एक खाली नारियलों को भी उसने झटककर देखा। काफी देर देखने पर भी कुछ नहीं मिला, तो वह सीधा खड़ा हो गया। वह पुरुष समुद्र के पास होकर वापस आ रहा था। लड़का तेजी से उसकी तरफ लपका।

"मेरा टिक्का दो !" उसने पुरुष के पास पहुंचकर गुस्से के साथ कहा।

"हट !" पुरुष उसे बांह से धकेलकर आगे बढ़ गया।

लड़के ने पीछे उसकी बांह पकड़ ली। बोला, "पहले मेरा टिक्का दो। मैं तुम्हें ऐसे नहीं जाने दूंगा।"

"हट जा, नहीं तेरा सिर फोड़ दूंगा," पुरुष बांह छुड़ाने की चेष्टा करने लगा। "भैन·· मवालीगीरी करता है ?"

"बहन की गाली मत दो !" लड़के का स्वर बहुत तीखा हो गया।

"कह रहा हूं हट जा, नहीं तो···" पुरुष ने उससे बांह छुड़ाकर उसे धक्का दे दिया। लड़के ने गिरते-गिरते किसी तरह अपने को संभाल लिया और झपटकर उसकी बांह में दांत गड़ा दिए। इससे वह पुरुष एक बार तड़प गया। फिर लड़के को जमीन पर गिराकर वह उसे जूते से ठोकरें लगाने लगा। उसकी स्त्री और बच्चे पास आ गए। आस-पास और भी कई लोग जमा हो गए। लड़का चिल्ला रहा था, 'मार दे। मेरी जान ले ले, लेकिन मैं अपना टिक्का लिए बिना नहीं छोड़ूंगा। तू मार, और मार···।"

तीन-चार व्यक्तियों के रोकने पर वह व्यक्ति मारने से हटा। उसकी पत्नी लोगों को सुनाकर कहने लगी, "इतना-सा है, मगर है पक्का चोर। हमने इसे सामान उठाने के लिए तय किया और सामान टोकरी में रखने को कहा। पर हमारे देखते-देखते ही इसने एक चम्मच गायब कर दी। पूछा, तो भाग खड़ा हुआ। अब उनकी बांह पर दांत काट रहा था। दुनिया में ऐसे-ऐसे नालायक भी होते हैं !"

और वह व्यक्ति रोकने वालो से कह रहा था, "मैंने तो इसे कुछ ठोकरें ही लगाई है। ऐसे हरामी को तो गोली से उड़ा देना चाहिए। साले एक तो चोरी करते हैं, ऊपर से मवालीगीरी करके दिखाते हैं।"

लड़का रो रहा था। दो व्यक्तियों की पकड़ मे छटपटाता हुआ कह रहा था, "मेरा टिक्का मेरी मा ने मुझे दिया था। मेरी मां मर चुकी है। अब मुझे वह टिक्का कहा से मिलेगा ? मैं इससे अपना टिक्का लेकर रहूगा। या यह मेरी जान ले ले, या मैं इसकी जान ले लूगा।" और वह पकड से छूटने के लिए और भी सघर्ष करने लगा।

उधर वह व्यक्ति कह रहा था, "मैं कहता हू इसे हवालात में दे देना चाहिए। इसकी तलाशी ली, तो इसकी जेब से ताबे का एक तावीज़-सा निकला। यह भी साले ने किसी का उठाया होगा। अब भी वह यहीं कही पड़ा है, पर उसके बहाने यह खून करने पर उतारू हो रहा है।"

"छोड़िए भाई साहब," कोई उसे समझाता हुआ बोला "आप शरीफ आदमी है। आप क्यो इसे मुह लगाते है ? चोरी करना और जेब काटना तो इन लोगो का धन्धा ही है। आपके साथ बाल-बच्चे हैं, आप चलिए यहा से।"

पास से गुजरते एक व्यक्ति ने दूसरे से पूछा, "क्या बात हुई है यहा ?"

"पता नही," उसे उत्तर मिला, "एक लड़के ने कुछ चोरी-ओरी की है। उसी के लिए उसे मार-आर पड रही है।"

"बम्बई मे इन लोगो के मारे नाक मे दम है।" उस व्यक्ति ने कहा।

"चौपाटी तो इन लोगो का खास अड्डा है!" दूसरे ने समर्थन किया।

"देखो कैसे गालियां बक रहा है!"

"बकने दीजिए। आप क्यो अपना वक्त खराब करते हैं ?"

वह व्यक्ति दूसरो के कहने-कहाने से स्त्री और बच्चों को साथ लेकर वहा से चल दिया। चलते हुए वह दूसरों को समझाने लगा कि ऐसे लडको के साथ सख्ती का बर्ताव करना क्यो जरूरी है। दो व्यक्ति अब भी लड़के को पकड़े हुए थे और वह उनके हाथ से छूटने की चेष्टा करता हुआ सबको गालिया दे रहा था। लोग उसे खीचते हुए दूसरी तरफ ले गए। जब उसे छोड़ा गया, तो वह थोड़ी दूर जाकर और ज़ोर से गालिया देने लगा। फिर वह सिसकिया भरता हुआ रेत पर औंधा पड़ गया।

चौपाटी के अधेरे भागो मे अधेरा पहले से गहरा हो गया था। मैदान मे टहलने वाले लोगों की सख्या बहुत कम हो गई थी। कही-कही कोई इक्का-दुक्का आदमी ही नजर आता था। दूर कोने मे एक आदमी एक लड़की की कमर मे बाह डाले बेंच पर बैठा उसे चूम रहा था। धीरे-धीरे समुद्र की लहरो और किनारे की बेंचों के बीच का फासला कम हो रहा था। 'स्पाश् शो' की आवाज़ के साथ हर लहर दूसरी लहर से आगे बढ़ आती थी। दूर क्षितिज के पास मछुआ-नावो की बत्तिया टिमटिमा रही थी। टिट् टिट् टिट्···टिट् टिट् टिट्···टिट् टिट् टिट्! वातावरण मे तरह-तरह की आवाज़ें फैली थी। अरब सागर की हवा 'हुआ-हुआं' करती सामने की इमारतो से टकरा रही थी।

काफी देर पडे रहने के बाद लडका रेत से उठ खड़ा हुआ, और आखो से ज़मीन को टटोलता घिसटते पैरों से चलने लगा। सहसा उसका पैर एक नारियल पर से उलटा हो गया। उसने नारियल को कसकर गाली दी और ज़ोर की एक ठोकर लगाई। नारियल लुढकता हुआ समुद्र की लहरों की तरफ चला गया। उसने पास जाकर उसे दूसरी ठोकर लगाई। नारियल सामने से आती लहर मे खो गया। उस लहर के लौटते-लौटते उसे नारियल फिर दिखाई दे गया। एक और लहर उमड़ती आ रही थी। इसलिए पास

न जाकर उसने वहीं से एक पत्थर नारियल को मारा, और साथ भरपूर गाली दी, "तेरी मां को···"

और फिर वह सामने से आती हर लहर को ज़ोर-ज़ोर से पत्थर मारने लगा, "तेरी मां को···तेरी बहन को···।"

# हवामुर्ग

अप्रैल महीने में बर्फ गिरना अस्वाभाविक नही था, फिर भी रेस्ट-हाउस का चौकीदार संतराम सवेरे से कितनी ही बार हर मिलनेवाले से कह चुका था, "देखो जी, कैसी अनहोनी हो रही है ! ये कोई बर्फ पड़ने के दिन हैं ? मेरा ख़याल है, आज के इलेक्शन पर इसका ज़रूर असर पड़ेगा। आज घर से निकालना ही मुश्किल है, वोट देने कौन आएगा ?" वैसे उसे स्वयं विश्वास नही था कि लोग वोट देने नही आएंगे। पर बार-बार यह बात कहकर उसे कुछ सन्तोष ज़रूर मिल रहा था। तीन बजे के लगभग एक भारी-भरकम बाबू रेस्ट-हाउस के दो नम्बर कमरे मे आकर ठहरा, तो उसका सामान खोलते हुए भी उसने कहा, "बाबूजी, आगे कभी अप्रैल महीने में आपने इतनी बर्फ पडती देखी है ?"

पर इससे पहले कि वह बात के अगले हिस्से तक पहुंच पाता, बाबू ने उसे आदेश दिया कि वह भागकर उसके लिए एक गिलास गर्म पानी ले आए, उसे दांत साफ करने हैं। संतराम 'अभी लाया जी' कहकर चला गया, और जब वह लौटकर आया तो बाबू ने उसे चाय लाने का आदेश दे दिया।

चाय लाकर प्याली मे उंडेलते हुए संतराम ने दूसरी तरह बात शुरू की। "बाबूजी, आज यहां पर म्युनिसिपल कमेटी का इलेक्शन हो रहा है।" और अपनी बात मे बाबू की दिलचस्पी जगाने के लिए उसने तत्परता के साथ पूछा, "चीनी एक चम्मच लेंगे कि दो चम्मच ?"

"डेढ़ चम्मच !" बाबू ने बिना ज़रा भी दिलचस्पी ज़ाहिर किए कहा। संतराम ने चाय मे चीनी मिलाई और प्याली बाबू के हाथ में देते हुए कहा, "इस बार हमारे रेस्ट-हाउस का जमादार हरिजन टिकट पर इलेक्शन के लिए खड़ा हुआ है।"

"अच्छा ?" बाबू ने चाय के घूंट भरते हुए कहा, "देखो, वह मेरा जूता रखा है, उस पर अभी पालिश कर देना।"

संतराम बैठकर जूते पर ब्रश से पालिश लगाने लगा। पालिश लगाते हुए उसने कहा, "पर जी, न तो यह जमादार ख़ास पढ़ा-लिखा है और न ही यह कभी जेल गया है। वैसे भी जात का भंगी है—भला ऐसे आदमी का कमेटी मे लिया जाना कहां तक मुनासिब है ?"

बाबू बिना कुछ कहे अपना कम्बल लेकर बिस्तर पर लेट गया और एक पुस्तक के पन्ने पलटने लगा। संतराम ने जूते के फीते निकाल दिए और एक पैर को ब्रश से रगडता हुआ बोला, "वैसे जी, सब मेहतर इसे वोट दें, तो यह चुना भी जा सकता है। सरकार ने भी हद कर दी। कल तक ये जमादार कमेटी की नालियां साफ करते थे, आज जाकर कमेटी की कुर्सी पर बैठा करेंगे।"

वह पैर चमक गया था। उसे रखकर दूसरा पैर उठाते हुए उसने कहा, "आज

अगर यह चुन लिया गया तो मेरे लिए तो बड़ी मुश्किल हो जाएगी। पहले ही हम दोनों की अनबन रहती है, फिर तो एक दिन भी साथ काटना नामुमकिन होगा।"

कुछ क्षण वह चुपचाप जूते को रगड़ता रहा। फिर उसमें फीता डालता हुआ बोला, "अगर आज यह चुना गया, तो मैं सोचता हूं मैं नौकरी से इस्तीफा ही दे दूं। यह, साहब, मेरी इज्जत का सवाल है। क्या कहते हैं ?"

और बाबू के कुछ भी न कहने पर उसने जूता बाबू के सामने लाकर पूछा, "क्यों जी, ठीक चमक गया ?"

"हां, इधर रख दे," बाबू ने कहा, "और जाकर मेरे लिए एक कैप्स्टन की डिबिया ले आ।"

सिगरेट लाने का आदेश पाकर जब संतराम बाहर निकला, तो उसने देखा कि जमादार की बीवी बंतो लॉन के पौधों से फूल तोड़ रही है। अभी तीन दिन पहले उसकी बीवी शान्ति ने बंतो को फूल तोड़ने से रोका था। संतराम को लगा कि आज बंतो जान-बूझकर उसे चिढ़ान [illegible] पर उससे कुछ कहते नहीं बना। [illegible] नहीं मिल रहा था। दूस [illegible] सुन्दर लग रही थी। संतराम को जमादार माधो से इस बात की भी ईर्ष्या थी कि उसकी पत्नी इतनी सुन्दर थी, और तीन बच्चों की मां होकर अभी लड़की-सी नजर आती थी। दूसरी तरफ उसकी अपनी पत्नी शान्ति थी, जो अभी एक बच्चे की मां थी, पर लगता था उसकी जवानी दस साल पीछे रह गई है — सुन्दरता तो खैर वह कभी थी ही नहीं। जब शान्ति बंतो को कोई आदेश देती, तो खुद संतराम को उसका आदेश देना अस्वाभाविक लगता, हालांकि शान्ति के शिकायत करने पर कि बंतो बात-बात में उसकी अवहेलना करती है, वह मुंह से उसके अधिकार का समर्थन कर दिया करता। पर कभी शान्ति बंतो के सामने ही उसकी शिकायत करने लगती, तो वह निष्पक्ष मध्यस्थ की तरह कहता, "पता नहीं तुम लोग आपस में झगड़ती क्यों रहती हो ? यह सरकारी काम है, और हम सबका साझा फर्ज है। हमें आपस में मेल-जोल के साथ रहना चाहिए।"

बंतो के पास से निकलकर संतराम अपने क्वार्टर के पास पहुंचा तो उसने देखा कि वहां शान्ति किसी वजह से बच्चे पर झुंझला रही है। उसका ढीला-ढाला शरीर, फिर उससे भी ढीले-ढाले कपड़े और उस पर यह झुंझलाहट का भाव देखकर संतराम का अपना मन झुंझलाहट से भर गया। उसका मन हुआ कि उसे डांट दे, पर फिर कुछ सोचकर वह आगे बढ़ गया। पर सड़क पर आकर भी उसकी झुंझलाहट कम नहीं हुई। उसने बाबू के लिए कैप्स्टन की डिबिया खरीदी और एक लैंप की डिबिया अपने लिए ले ली। उसमें से एक सिगरेट सुलगाए हुए वह रेस्ट-हाउस की तरफ लौटा। चलते हुए उसके दिमाग में उन दिनों की धुंधली तसवीरें उभरने लगीं जब वह दिल्ली में बाबू गनपतलाल के थियेटर में काम करता था। वहां उसका काम बिजली की फिटिंग करने का था, पर दो-एक बार बाबू गनपतलाल ने उसे पार्ट करने का मौका भी दे दिया था। उस थियेटर में लगातार छह महीने तनख्वाह नहीं मिलती थी। फिर भी जिस दिन थियेटर बन्द हुआ, उस दिन उसे यही लगा था कि जैसे उसके जीवन का आधार उससे छिन गया हो। तनख्वाह तो कहीं भी काम करने से मिल सकती थी, पर थियेटर में जो कुछ एक्स्ट्रा मिलता था, वह और कहां मिल सकता था ? वहां मिन्ना थी, रूपा थी, सकीना थी ! वह वक्त अब बारह साल पीछे रह गया था। यह सोचकर उसे एक विचित्र गुदगुदी हुई कि मिन्ना की बेटी चंदा, जो तब आठ साल की थी, अब बीस

साल की होगी। उसके कदम कुछ तेज हो गए और वह इस विश्वास के साथ चलने लगा कि उसका असली क्षेत्र थियेटर ही है—वह यू ही रेस्ट-हाउस की चौकीदारी मे अपना जीवन नष्ट कर रहा है !

जब उसने दो नंबर कमरे में पहुचकर कैप्स्टन की डिबिया बाबू को दी, तब भी उसका मन थियेटर के वातावरण से बाहर नही निकला था। दियासलाई जलाकर बाबू का सिगरेट सुलगाते हुए उसने पूछ लिया, "क्यों बाबूजी, आजकल उधर कोई थियेटर कम्पनी नही रही ?"

"मुझे पता नही है," बाबू ने सिगरेट का कश खीचकर कहा।

"दरअसल बात यह है कि मेरी असली लाइन वही है," संतराम जरूरत न होने पर भी झाड़न उठाकर कुर्सी झाड़ने लगा, "चौकीदारी मे तो मैं ऐसे ही आ फंसा हूं। वरना पहले मैं दिल्ली में थियेटर मे ही काम करता था।"

"यहां तुम कब से काम कर रहे हो ?" बाबू ने पूछ लिया।

"यहां काम करते मुझे यही कोई दस-ग्यारह साल हुए हैं।"

"तब तो तुम यहां के पुराने आदमी हो !"

"जी हां।" ये शब्द संतराम ने आदतन ही कह दिए, वैसे वहां का पुराना आदमी कहलाना उस वक्त उसे अच्छा नही लगा।

"थियेटर में तुम कितने साल रहे ?" बाबू ने दूसरा सवाल पूछा। संतराम इस सवाल का सही जवाब अच्छी तरह जानता था। उस 'अपनी लाइन' में उसने कुल मिलाकर एक साल और सात महीने काम किया था, जिनमे से तनख्वाह सिर्फ आठ महीने की ही मिली थी। पर जवाब देने से पहले वह जैसे मन ही मन गिनती गिनने के लिए रुका, फिर बोला, "बस जी, यहां आने से पहले मैं वहीं था।" और उसके होंठो पर खिसियानी हंसी की एक रेखा दिखाई दे गई।

कुर्सी से हटकर अब अलमारी के शीशे झाड़न से साफ करता हुआ संतराम बाबू को अपने थियेटर के दिनों के अनुभव सुनाने लगा, तो बाबू ने उसे बीच में ही रोक दिया। कहा कि वह जल्दी से जाकर डाकखाने से दो लिफाफे और चार पोस्टकार्ड ला दे, उसे कुछ जरूरी चिट्ठियां लिखनी हैं।

डाकखाने से लिफाफे और पोस्टकार्ड खरीदते हुए उसने सुना कि जमादार माधो इलेक्शन जीत गया है—और लोग उसे मालाएं पहनाकर रेस्ट-हाउस की तरफ ला रहे हैं। उसने लैंप का नया सिगरेट सुलगाया और बाहर आकर उस तरफ देखा जिधर बर्फ से ढके रास्ते पर, तीन-चार सौ गज दूर लोग जमादार माधो को घेरे उसके साथ आ रहे थे। उनके रंगीन कपड़े बर्फ की सफेदी पर और भी रंगीन लग रहे थे। वे बाहें उठा-उठाकर उत्साह के साथ नारे लगा रहे थे। संतराम ने उधर से आते हुए एक नवयुवक से पूछा, "क्यों भाई, कितने वोटों से जीता है जमादार ?"

"सवा दो सौ वोटों से !" उस नवयुवक ने यह भी बताया कि रात को कमेटी के चेयरमैन ने जमादार को खाने पर बुलाया है।

"अच्छा !" संतराम की आखे फैल गई। उसने फिर उधर देखा, जिधर से लोग माधो को साथ लिए आ रहे थे। पल-भर वह इस अनिश्चय मे रहा कि उसे वहां रुकना चाहिए या रेस्ट-हाउस की तरफ चल देना चाहिए। फिर हाथ के कार्ड-लिफाफों से बहाना पाकर वह रेस्ट-हाउस की तरफ चल दिया।

वंतो अपने क्वार्टर के बाहर खड़ी माधो को दूर से आते देख रही थी। उसके चेहरे की चमक उस समय और बढ़ गई थी। कुछ और मेहतरानियां भी उसके पास

खड़ी थी। संतराम ने पास से निकलते हुए उससे कहा, "सुना है दो सौ वोटों से जीता है माधोराम !"

उसने आवाज़ में काफी मिठास लाने की कोशिश की थी, पर बंतो ने उसकी तरफ ध्यान ही नहीं दिया। उपेक्षा के साथ बोली, "हां, राजू अभी हमें बता गया है।"

संतराम मन ही मन उसे गाली देकर दो नम्बर कमरे की तरफ चल दिया। जब उसने कार्ड-लिफाफे बाबू को दिए, तो उसे आदेश मिला कि वह वहीं ठहरे, अभी उसे चिट्ठियां पोस्ट करने के लिए ले जानी होंगी। कुछ देर बाद जब वह चिट्ठियां लेकर निकला, माधो के साथी रेस्ट-हाउस के बाहर ज़ोर-ज़ोर से नारे लगा रहे थे, "हरिजन यूनियन ज़िन्दाबाद !" "माधोराम जमादार ज़िन्दाबाद !"

संतराम डाकखाने की तरफ न जाकर पीछे के रास्ते से डेरी फार्म के लेटर-बक्स की तरफ चल दिया, हालांकि वह जानता था कि डेरी फार्म के लेटर-बक्स में दिन की आखिरी डाक चार बजे निकल जाती है और उस वक्त साढ़े चार बज चुके थे।

दूसरे दिन सवेरे संतराम की पत्नी शान्ति की सूरत कुछ और-सी हो रही थी—उसकी आखें सूज रही थीं और चेहरे पर झाइयां पड़ी थीं। संतराम चाय लेकर दो नम्बर कमरे में आया, तो चाय उंडेलते हुए उसने बाबू से पूछा, "क्यों साहब, जमादार कमरा साफ कर गया है ?"

"उसकी बीवी साफ कर गई।" बाबू ने जवाब दिया।

"मेरे बारे में उसने कोई बात तो नहीं की ?" सन्तराम ने सिसियाने-से स्वर में पूछ लिया।

"नहीं !" बाबू ने एक शब्द में उत्तर देकर चाय की प्याली उठा ली।

अब सन्तराम व्याख्या करता हुआ कहने लगा, "साहब, आपको पता है, कल जमादार इलेक्शन जीत गया है ? बड़े साहब ने रात को इसे और इसकी बीवी को खाने पर बुलाया था। पता नहीं, इन लोगों ने वहां मेरी क्या-क्या शिकायत की होगी। मैंने सोचा शायद आपसे भी जमादारिन ने कुछ कहा हो।"

"मुझसे किसी ने कोई बात नहीं की !" बाबू ने हल्के से उसे झिड़क दिया।

सन्तराम कुछ क्षण चुप रहा। फिर बोला, "साहब, मेरा स्वभाव ऐसा है कि मैं किसी से लड़ना-झगड़ना पसन्द नहीं करता। पर मेरी घरवाली का अपनी ज़बान पर काबू नहीं है। वह रोज़-रोज़ जमादारिन से लड़ पड़ती थी, जिससे जमादार की मेरे साथ लड़ाई हो जाती थी। मैंने इसे कई बार समझाया, पर यह समझती ही नहीं थी। आज रात फिर मुझसे नहीं रहा गया। मैंने दो हाथ ऐसे लगा दिए हैं कि अब आगे कभी उनसे उलटी बात नहीं करेगी।"

बाबू ने चाय की प्याली ट्रे में रखते हुए कहा कि वह ट्रे उठाकर ले जाए। संतराम ट्रे उठाता हुआ बोला, "अब तो बड़ा साहब भी जमादार की ही सुनेगा। उसने साहब से मेरी कोई उलटी-सीधी शिकायत कर दी, तो बताइए मैं कहां का रहूंगा? औरत जात इन चीज़ों को नहीं समझती। मुसीबत तो आदमी की होती है, जिसकी नौकरी का सवाल होता है।"

और ट्रे उठाए हुए वह बाहर निकल आया। बरामदे के सिरे पर उसे जमादार माधो दिखाई दे गया। उसके पास पहुंचकर सन्तराम बोला, "क्यों भई, जीत लिया इलेक्शन माधोराम? कल सुनकर बहुत ही खुशी हुई। हम गरीब लोगों की भी अब कमेटी में सुनवाई हो जाएगी। अब लगता है कि हां, सचमुच में ही मुल्क आज़ाद हुआ है।"

